# रुद्राष्टाध्यायी

भाषा टीकासहित



❀ आइम

## ❀ श्री शुक्ल यजुर्वेदीय ❀

# रुद्राष्टाध्यायी भाषा टीका




लेखक :

श्री नरेन्द्र नाथ चतुर्वेदी ( तांत्रिक मणी )


●


प्रकाशक :

**मीतल एण्ड कम्पनी, सतघड़ा मथुरा।**

शुद्ध सम्बोधित संस्करण १९६४

मूल्य १५) रु०



# श्री रुद्राष्टाध्यायी भाषा टीका

॥ रुद्राभिषेक पूजन विधि ॥

सर्व प्रथम पुरोहित के द्वारा बताई गई सामग्री को इकट्ठा करें। फिर बनाई गई वेदी को गोबर से लीप पोत कर शुद्ध करें। यथास्थापना दीपक कलश और गणेशजी की स्थापना करें और गन्धाक्षत, धूप पुष्प, जलपात्र, अर्घपात्र, नैवेद्य विभिन्न फल विल्व पत्र और पानादि पूजन सामग्री एकत्रित करें। ब्रह्मा: आचार्य, यजमान आदि को आसन बिछाये। इसके बाद अक्षत और पीली सरसों लेकर निम्न मन्त्र बोले–

ओ३म् अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूतिमाश्रिता:। ये भूता: विघ्न कर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया। अपक्रामन्तु भूतानि पिशाच सर्वतो दिश:। सर्वेषाम विरोधेन शिवकर्म समारभे॥

ओ३म् ऐश्वशराय नम:-इससेपूर्व दिशा में। ओ३म् आग्नेश्वराय

इससे अग्निकोण में। यमेश्वराय नमः-इससे दक्षिण दिशा में। निर्ऋतीश्वराय नमः-इससे नैर्ऋत्य कोण में। वरुणेश्वराय नमः—इससे पश्चिम दिशा में वायव्येश्वराय नमः-इससे वायव्यकोण में। सोमेश्वराय नमः—इससे उत्तर दिशा में। इशानेश्वराय नमः—इससे ईशान कोण में। आकाशेश्वराय नमः इससे आकाश में। अनन्तेश्वराय नमः—इससे भूमि पर। सर्वेश्वराय नमः—इससे चारों ओर सरसों डाल दें।

इसके बाद यजमान आसन पर बैठकर आचमन करे और दीपक जलावे फिर गोदान का संकल्प करें। शुद्ध होकर स्वस्तिवाचन के मन्त्रों का उच्चारण करें।

❀ अथ स्वस्तिवाचन ❀

१—ॐ आ नो भद्रा क्रतवो, २—देवानां भद्राः, ३—तान्पूर्वया,

३-तन्नोवातो, ५-तमीशानं जगतः, ६-स्वस्ति न इन्द्रो; ७, पृषदश्वा मरुतः, ८-भद्र कर्णेभिः ॥

संकल्प-हरि ॐ २ तत्सत् विष्णुः ३ श्रीमद् भगवतो महा-पुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्त्तमानस्य स नमो अद्य ब्रह्मणो द्वितीय परार्द्धे श्री श्वेतवाराह कल्पे वैवस्त मन्वन्तरे अष्टा-विंशतितमे कलियुगे कलि प्रथम चरणे भारतवर्षे भरतखण्डे जम्बूद्वीपे आर्यावर्त्तान्तर्गते अमुक क्षेत्र बौद्धावतारे विक्रम शके सृष्ठि संवत्सराणाँ मध्येऽमुक नाम्नि संवत्सरेऽमुकायने अमुक ऋतौ अमुक मासे अमुक पक्षे अमुकवासरे अमुक तिथौ अमुक राशि स्थिते सूर्ये अमुक राशि स्थिते चन्द्रमसि शुभ पुण्यतिथौ

अद्येह मम सभार्यापुत्रकुटुम्बस्यायुरारोग्यैश्वर्य सम्पादनार्थं, दारिद्रय दुःख सौ भाग्य महामारी दोषोपशमनार्थं ग्रहदशान्तं-दशा चोप दशा गोचर दशा दोषोप शमनार्थं ब्राह्याभ्यन्तर शरीरस्थ समस्त रोगाणाँ निर्वृत्ति पूर्वकमारोग्यावाप्ति पुरःसर श्री साम्ब सदाशिव प्रीयते दीपकलश गणेश पूजन पूर्वकं श्री साम्ब सदाशिवोपरि दुग्धादिधारया जलधारया व अभिषेकं कर्तु तथा महाकाली महालक्ष्मी महासरस्वती प्रसाद सिद्धये मार्कण्डेय पुराणान्तर्गत शाप्तशति स्तोत्रस्य यथा संख्या वृत्ति केवल पाठकर्मकर्त्तु ।मार्कण्डेय उ०-इत्यारम्भ सावर्णिभ विता मनुः इति पर्यन्तं। पतिमंत्र शरणागत दीनार्त्त परित्राणंपरा-

यणे। सर्वस्यार्ति हरे देवि नारायणि नमोस्तुते इति मन्त्रेण अन्येन वा रोगानशेषानित्यादि मंत्रेण यथा संख्यावृत्ति संपुटित पाठ कर्म कर्त्तुं वा तथाऽस्मत्कर्मणो परमेश्वर प्रीतिद्वारा सर्वाभ्युद-यावाप्तये पुण्याहवाचनं । कर्त्तुं अमुकगोत्रो: पन्नंब्राह्मणं अमुक गोत्रोत्पन्नाम ब्राह्मणान् वां जलपात्र द्रव्यादिभिरऽहं वृणे । ॐ वृताऽस्मि (वृताःस्मः) इति प्रतिवचनम् । यथाविहित कर्म कर्म कुरु (कुरुत) करवाणि-(करवाम) इति प्रतिवचनम् ।

卐 अथ पुण्याहवाचनम् 卐

ॐतत्सत् पूर्व संकल्प सिद्धिरस्तुअमुक गोत्रस्यामुक प्रवरस्यामुक शर्मणो मम।भीष्टावाप्तये । करिष्यमाणि कर्माणि रुद्राभिषेक भो

ब्राह्मणाः ॐ पुण्याहे भवन्तुब्रुवन्तु । तीन बार उच्चारण करें ।

ब्राह्मण भी 'ॐ पुण्याहम्' इसका तीन बार जोर से उच्चारण करे फिर यह मन्त्र बोले-

ॐ पुनन्तु मां देवजनाः पुनन्तु मनसा धियः। पुनन्तु बिश्वा-ज्ञातवेदः पुनीहिमा ॥

इसमें बाद यजमान ॐ स्वस्ति भवन्तो ब्रुवन्तु इस वाक्य को ३ बार कहे इसके उत्तर में ब्राह्मण 'ॐ स्वस्ति' ३ इस वाक्य को ३ बार उच्चारण करके यह मन्त्र बोले-

ॐ स्वस्ति न ऽइन्द्रो बृद्धश्रवाः स्वस्ति न पूषा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्तार्क्ष्योऽरिष्टनेमिःस्वस्ति नो बृहस्पति र्दधातु'इसका उच्चारण करें। यजमान संकल्प करें'ॐ ऋद्धिम् भवन्तोब्रुवन्तु तीन बार कहे। ब्राह्मण भी 'ॐ ऋद्धिरस्तुः' तीन बार बोले 'ॐ संव्रस्य ऋद्धिरस्यगन्म ज्योतिमृताऽअभूम। दिवं पृथिव्या

अष्टायरुद्रामाविवास देवान्स्वज्योतिः यजमान संकल्प लेकर 'ॐ वृद्धि भवन्तो ब्रुवन्तु' तीन बार बोले, ब्राह्मण भी 'ॐ वृद्धिरस्तु' इसको तीन बार बोले। पुनः ॐ ज्येष्ठ्यं च मे आधिपत्य चमे मन्युश्च मे भातश्च मे मश्च मे भश्च मे जेमा च मे महिमा च मे वहिरमा चमे वरिमा च मे प्रथिमा च मे वर्षिमा द्राघिमा च मे वृद्धं चमेवृद्धिश्च मे यज्ञेन कल्पन्याम्' इसके बाद यजमान संकल्प बोले 'ॐ कल्याण भवन्तो ब्रुवन्तु' इसको ३ बार बोले 'ॐ कल्याणमस्तु' ॐ यथेमाँ वाचं कल्याणी मावदानी जनेभ्यः। ब्रह्मराजन्याᳫं शूद्राय चार्याय स्वाहा चाराणाय च। प्रियो देवानां दक्षिणायै दातुरिह भूयासम यम्म

कामः समृद्ध्यामुपपादो नमस्तु' इति यजमान संकल्प बोले 'ॐ शान्तिः भवन्तो ब्रुवन्तु' इसको ३ बार बोलेसाथ में ब्राह्मणभी 'ॐ शान्ति' इसको तीन बार बोले 'ॐ द्यौ शाँतिरन्तरिक्ष ँ शांतिः पृथ्वी शांतिरापः शांतिरोषधयः शांतिः वनस्पतयःशांति विश्वे देवाः शाँतिब्रह्मा शांतिः सर्व ँशांतिरेव शांतिरेव शांतिः सा मा शांतिरेधि' का उच्चारण करें। यजमान संकल्प बोल कर तीन बार कहे 'ॐ श्री श्रियं भवन्तो ब्रुवन्तु' ॐ श्रीरस्तु पद का उच्चारण कर निम्न मन्त्र बोले 'ॐ मनसः काममाकूतिं वाचः सत्यमशीमहि, पशूना ँ रूपमन्नस्य रसो यशः श्री श्रयताम्। ॐ श्री वर्चस्वमायुष्यमारोग्यमाविधात्पव मान मही-

यते । धान्यं धनं पशुं बहुपुत्रलाभं शतसंवत्सरं दीर्घमायुः । मंत्रार्थाः सफलाः संतु पूर्णाः सतु मनोरथः । शत्रुणां बुद्धि नाशोऽस्तु मित्राणामुदयोऽस्तु वः । अव्याधिन शरीरेण मनसा च निराधिना, पूरयन्नर्थिनामाशास्त्व जीव शरदाँ शतम् ।

१. दीपक पूजा

पृष्ठो दिवीति ऐसा बोलकर दीपक प्रज्वलित करे ।

ॐ पृष्टो दिवि पृष्टोऽग्निः पृथिव्यां पृष्टो विश्वा ओषधीरा-विवेश । वैश्वानरः सहसा पृष्ठोऽग्निः सनो दिवा स रिषस्पातु नक्तम् । नमोऽस्त्वनन्ताय सहस्त्रमूर्त्तये, सहस्त्र पादाक्षि शिरोरुबा सहस्त्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते सहस्त्र कोटीयुगधारिणे नमः ।

फिर दीपक को हाथ जोडकर निम्न पाठ करें ।

नमः कमलनाभाय नमस्ते जलशायिने नमस्ते, केशवानंत वासुदेव नमोऽस्तुते। वासनावासुदेवस्य वासितं भुवनत्रयम्। सर्वभूत निवासोऽसि वासुदेव नमोऽस्तुते। शुभं भवतु कल्याण-मारोग्यं सुख सपदः मम शत्रुविनाशाय दीपंज्योति नमोऽस्तु ते

कलश स्थापना ईशान दिशा में तांबे का कलश एवं अखंडित दीपक धान के ऊपर रखे।

'भूरसीति' इस मन्त्र से भूमि शुद्ध करें।

'ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री। पृथिवीं यच्छ पृथिवीन्द्र ँ पृथिवीं माहिं ँ सी। धान्यमसीति धान्य स्थापित करें, ॐ धान्यमसि धिनुहि देबाँप्राणाय त्वो दानायत्बा। व्यानायत्व दीर्घामननुप्रसितिमायुषेधांदेवो वः

सविता हिरण्यपाणिःप्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषेत्वा महीनां पयोसि। आजघ्रेति 'धान के ऊपर कलश स्थापित करें। ॐ आजघ्रि कलशं मह्यात्वा।

तत्पश्चात तीर्थ जल कलश में डालें और निम्न मन्त्र बोलें-

(ॐइमं मे वरुण श्रुधी हवमद्या चमृडय त्वामवस्युराचके 'गंगे यमुने चैव गोदावरी सरस्वती नर्मदे सिंधु कावेरी जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु। या ओषधीरिति'।

मन्त्र-बोलकर औषधि आदि समर्पित करें-

ॐ या औषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा:। मने नु बभ्रुणा मह ७ शप्तं धामानि सप्त च। हिरण्य गर्भ। इति

पंचरत्नादि चढ़ावें और निम्न मन्त्र उच्चारण करें

ॐसहिरण्यगर्भं, मवर्तताग्रे भूतस्यजातः पतिरेक आसीत्। सः दाधार पृथ्वीद्यामुतेमां कस्मैदेवायहविषाविधेम'याफलिनिरिति

'पुंगीफलम्' बोलकर सुपाडी चढ़ावे और उक्त मन्त्र बोलें–

ॐ या फलिनीर्याऽअफलाऽअपुष्पा याश्च पुष्पिणी। बृह स्पति प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्वꣳहस। 'यवोसीति यवान्'।

ऐसा कहकर जौ बोवे–

ॐयवोसि यवयास्मद्वेषो यव यारातीर्दिवे त्वान्तरिक्षयत्वा पृथिव्यैत्वा शुन्धतॉं लोका पितृषदना पितृषदनमसि 'गंधद्वारामिति।

निम्न मन्त्र से चन्दन या सुगन्धित पदार्थ चढ़ावें–

ॐ गंध द्वारां दुराधर्षां नित्य पुष्टां करीषिणीम्। इश्वरी ꣳ सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्।

इस मन्त्र से दूर्वा डालें

ॐ काण्डात्काण्डात्प्ररोहन्ति परुषः परुषस्परि । एवा नो दूर्वे प्रतनु सहस्रेण शतेन च । 'स्योना पृथिवीति सप्तमृदः' ।

इस मन्त्र से सप्तमृति का कलश में डालें

ॐ स्योना पृथिवि न भवानृक्षरा निवेशनी यच्छा नः शर्म सप्रथा

नीचे के मन्त्र से पंचपल्लव कलश के मुख पर रख कर ढकें

ॐ अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता : गोभाज इत्किलासथ यत्सनवथ पूरुषम् । बृहस्पते इति वस्त्र युग्मेन वेष्टयेत् बृहस्पते इति ।

निम्न मन्त्र से वस्त्र पहनावें-

ॐ बृहस्पते ऽअति यदर्यो अर्हाद् द्युमद्विभाति क्रतुमज्ज-

नेषु, यद्दोदयच्छवसऽऋत प्रजात तदस्मासु द्रविणम् धेहि चित्रम् । उपयामगृहीतोऽसि बृहस्पतये त्वैष ते योनिर्बृहस्पतये त्वा । प्रजापते नेति दध्यक्षतैर्भूतये । प्रजापतये । न इति ।

मन्त्र से दही और अक्षत को डालें ।

ॐ प्रजापते न त्वदेतान्यन्योविश्वा जातानि परिताइभूवयस्कामा ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणां । पूर्णादर्वीति ।

मन्त्र से कलश के ऊपर पूर्ण पात्र रखें

ॐ पूर्णादर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत, वस्नेव विक्रीणा-वहाऽइषमूर्जं ँ शतक्रतो तत्त्वायामीति ।

वरुण देवता का आवाहन कर पंचोपचार से पूजा करें और यह मन्त्र बोले–

ॐ तत्त्वायामि ब्राह्मणा ब्रह्मणा वन्दमानस्तदा शास्ते यजमानो

हविर्भि अहेडमानो वरुणेह बोध्युरुश ँ स मा न आयु: प्रमोषी
सर्वे समुद्रा इति तीर्थान्यावाहयेत्। सर्वे समुद्राः ।

ॐ सर्वे समुद्रा सरितस्तीर्थानि जलदानदा। आयान्तु कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्र समाश्रितः । मूलत्वस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः । कुक्षौ तु सागराः सप्त सप्तद्वीपा वसुन्धरा । ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वणः । अंगैश्च सहिताः सर्वे कलशं तु समाश्रिताः ।

देव दानव संवादे मथ्यमाने महोदधवुत्पन्नोऽसि सदा

सभी तीर्थों का आवाहन करें और यह मन्त्र पढ़े–
इसके बाद कलश का स्पर्श करके उसे अभिमन्त्रित करें और यह मन्त्र पढ़ें–
इसके बाद कलश की प्रार्थना करे–

देव दानव संवादे मथ्यमाने महादधौ । उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ विधृतो विष्नुना स्वयम् । त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवा- सर्वे त्वयि स्थिताः त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः शिव, स्वयं त्वमेवासि विष्णु स्तवम् च प्रजापति आदित्या वसवो रुद्राः विश्वेदेवा सः पैतृकाः । त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः काम फलप्रदः त्वत्प्रसादादिमां पूजों वक्त मीहे जालोद्भव । सान्निध्यं कुरु देवेश प्रसन्नोभव सर्वदाः ।

## * अथ गणेश पूजा *

पूर्व संकल्प का उच्चारण करके ।

अमुक गोत्रस्यामुक शुर्माहं लिखे अमुक कर्मेण निर्विघ्नो- परिसमाप्ति पूर्वकं स्वाभिशित कार्यं सिद्धयर्थं श्रीमन्महाग-

णाधिपतेर्यथा लब्धोपचारैस्सम्भीर्ये पूजनमहं करिष्ये ।

इसके बाद आह्वान करें–

ॐ गणानांत्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणान्त्वा प्रियपति ँ हवामहे निधनांत्वा निधिपति हवामहे वसो यम आहम-जानि गर्भधमात्वमजासि गर्भधम् ॥

ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धि बुद्धि सहित सांगय सपरिवाराय सायुधाय श्रीमन्महागणाधिपते । इहागच्छ इह तिष्ठ यावत्पूजाम् करोम्मि तावत्त्वं सुस्थिरोभव इत्यावाह्य ।

ॐ नमः सिद्धि बुद्धि सहिताय सांगाय सपरिवाराय सायुधाय श्रीमन् महागणाधिपतये आसनम्, पाद्यम्; अर्घ्यम्,

आचमनीम्, स्नानीयम्; पुनराचमनीयम्, वस्त्रम्, यज्ञोपवीतम्; चंदनम; अक्षतान, पुष्पाणि, धूपम् दीपम्, नैवेद्यम्, ताम्बूलम्, पुंगी फलम्, ऋतु फलम्; दक्षिणाम्, समर्पयामीति यथा लाभ मुपचारान्समर्थ नारिकेलाद्यानयसमं हस्ताभ्यामादाय।

पात्र में रखा नारियल आदि फल हाथ में लेकर बोलें

ॐ रक्ष-रक्ष गणाध्यक्ष रक्षत्रैलोक्य रक्षक: भक्तानाम-भयंकर्ता त्राता दुःख भवार्णवात ॥ द्वै मातुर कृपासिंधोषाण्मातुर जगत्प्रभो, वरदस्त्वं वरं देहि वाञ्छितार्थः। अनेन। फल दानेन सफलोऽस्तु सदा मम ॥

ऐसा बोलकर फल को समर्पित करे। इसके बाद—

सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णक। लम्बोदरश्च वि-

कर्ता विघ्ननाशो गणाधिप : धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजानन । द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि । विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा । संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते । वक्रतुण्ड महाकाय कोटि सूर्य समप्रभ, अविघ्नं कुरु मे देव प्रसन्नोभव सर्वदा । स्वपाद पद्म प्रणतभक्त कल्याण कारिणे विघ्नेवल्लो गणाधिपतये नमः ।

इस प्रकार से प्रार्थना करें ।

卐 अथ रक्षा बन्धन 卐

रक्षा बन्धन की पूजा के लिये जो दूब, सरसों, चन्दन, गोबर, दही पीले रङ्ग का रक्षा सूत्र तांबे के पात्र में रखे फिर उसका स्पर्श करते हुए नारायण का पाठ करें जैसे—

ॐ पूर्वं रक्षतु गोविंद आग्नेयां धरणीधर, याम्यां रक्षतु वाराहो नरसिंहस्तु नैऋते । वारुण्यां केशवो रक्षेत वायव्यां

मधु सूदनः। उत्तरे श्रीधरो रक्षोदीशान्यां तु गदाधरः। ऊर्ध्वं गोवर्धनो रक्षोद्धस्त्तातु महीधरः। एवं दश दिशो रक्षेद् वासुदेवो जनार्दनः॥

इसके बाद कलश पर गणपति आदि पंचायतन सूर्य आदि नव ग्रह पन्च लोकपाल आधिदेव प्रत्यधिदेव दिक्पाल आठ वसु बारह सूर्य ग्यारह रुद्र सोलह मातृका, मरुद्गण विनायक ब्रह्मा, विष्णु मुद्राकं बनस्पति आदि को आवाहन करके नाम मन्त्र से यथा विधि धूप, दीप, नैवेद्य आदि से पूजा करें। इसके बाद प्रार्थना करें।

सूर्यः शौर्यमथेन्दुरिन्द्र पदवीं सन्मंगलं मंगलः सद्बुद्धिं च बुधो गुरुश्च गुरुतां शुक्रः सुखं श शनिः राहुर्बाहुबलं करोतु सततं केतुः कुलस्योन्नितम्। नित्यं प्रीतिकराः भवन्तु मम सर्वे ते सर्वेनुकूला, ग्रहाः।

इसके बाद प्रधान देवता साम्ब सदाशिव की पूजा करे सबसे प्रथम ध्यान करें।

ध्यायेन्नित्यं महेशं रजतगिरिनिभं चारुचन्द्रावतंसम् ।
रत्नाकल्पोज्ज्वलांगं परशुमृग वराभीत हस्तंप्रसन्नम् ।। पद्मासीनं समन्तात् स्तुतममरगणै व्याघ्रकृत्ति वसानं विश्वाद्य विश्ववन्द्यं निखिल भयहरं पंचवक्त्रं त्रिनेत्रम् । ओसाम्ब सदाशिव इहागच्छ इह तिष्ठ इह सं निधेहि इह निरुध्यास्व इह संमुखोभव इहावगुण्ठि, तो भव इह शकली कृतो भव इहममृतीकृताभव इह परमोद्धतो भवः ।

इसके बाद आह्वान की मुद्रा से आह्वान करें–

यह्येहि गौरीश पिनाकपाणे शशांकमौले वृषभाधिरूढ़ ।
देवाधिदेवेश महेश नित्यं गृहाण पूजाँ भगवन्नमस्ते । ॐ नमः

स्ते रुद्र मन्यव॰ ॥

आसनम्—रम्यं सुशोभनं नित्यं नित्यं सर्व सौख्यकरं शुभम् आसनं च मयदत्तं गृहाण परमेश्वर ॥ ॐ यातेरुद्र॰ ॥

पाद्यम्—उष्णोदकं निर्मलंच सर्व सौगन्ध्य संयतम् । पादप्रक्षालनार्थाय दत्त से प्रतिगृह्यताम् ॥ ॐ ह्यामिषुम् ॥

अर्घ्यम्—अर्घ्यं गृहाण देवेश गन्ध पुष्पाक्षतैर्युतम् । करुणां कर देवेश प्रसन्नो भव शंकर ॐ शिवेन वचसा॰ ॥

आचमनीयम्-अर्वतीर्थ समायुक्त सुगन्धि विमल जलम् । आचम्यतां मता दत्तं चन्द्रशेखर ॥ ओ३म् अध्यवोच॰ ॥

स्नानीयम्-गंगा सरस्वती रेवा पयोष्णी नर्मदा जलैः । स्नापितोऽसि मया देवा ततः शान्ति कुरुत्व मे । ओ३म असौयः॰

(पञ्चामृत स्नानम्, तत्रादौ पयसा०)

कामधेनु समुद्भूत सर्वेषाँ जीवन परम् । पावनं यज्ञ हेतुश्च पयः स्नानार्थमर्पितम् ॥

ॐ पयः पृथिव्यां पयऽओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयो धाः । पयस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम् ॥

शुद्धोदकस्नान—ॐ आपोऽअस्मान् मातरः शुन्धयन्तु घृतेन नो घृतप्वः पुनन्तु । विश्वꣳहि रिप्रं प्रवहन्ति देवीरुदिदाभ्यः शुचिरा पूतऽएमि ।

दही से

ॐ पयस्तु समुद्भूतं मधुराम्ल शशिप्रभम् दध्यर्पित देव स्नानाय प्रतिगृह्यताम् ॥

ॐ दधिक्राव्णो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः । सुरभि नोमुखा करत्प्रण आयु ँ षितारिषत् ॥ जल से

ॐ आपो अस्मान् । घृत से—नवनीत समुत्पन्नं सर्व । सन्तोष कारकम् । घृतं तुभ्यंददाम्ये तत्स्नानाय प्रतिगृह्यताम् ।

ॐ घृत मिमिक्षे घृतमस्य योनिघृतेश्रितो घृतम्वस्य धाम अनुस्वध मावह मादयस्व स्वाहा कृतं वृषभं वक्षिहव्यम् ॥

(शहद से)

तरु पुष्प समुद्भूतं सुस्वादु मधुर मधुः । तेजः पुष्टि करं दिव्य स्नानार्थ प्रति गृह्यताम् ।

ॐ मधु त्वाताऽरिषतायते मधु क्षरन्ति सिंधवः माध्वीर्न्न-

सन्तु औषधीः ।

ॐ मधु नक्तमुतोषसो मधु मत्पार्थिव ँ रजः मधु द्यौर-स्तु नः पिता । ॐ मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमाँ २ ऽअस्तु सूर्याः। माध्वी र्गावोभवन्तु नः ॥

शर्करा [ शक्कर से ]

इक्षु सार समुद्भुता शर्करा पुष्टि कारकाः। मलाहपहारिणी दिव्या स्नानाय प्रतिगृह्यताम् ॥

ॐ अपा ँ रसमुद्वय ँ सूर्ये सन्त समाहितम् । आपा ँ रसस्य यो रसस्तन्वो गृह्णाम्युत्तममुपयामः गृहीतोसीन्द्राय त्वाजुष्टं गृह्णाम्येष ते योनिरिन्द्राय त्वा जुष्टतमम् ।

गन्धोदक स्नानम् सुगन्धित जल से स्नान)

मलयाचल सम्भूतं चन्दना गुरु वासितम सलिलं देवेश स्नानार्थ प्रयिगृह्यताम् । ॐ गन्ध द्वारी दुराधर्षा नित्यपुष्टां करीषिणम्, ईश्वरी सर्वभूताना तामिहोपह्वये श्रियम ।।

उवाटम का स्नान

नाना सुगन्धि द्रव्यं च चन्दनं रजनीयुतम । उद्वर्तन मया दत्त गृहाणशशिशेखर ॐ अंशुना रस्ते अंशु-पृच्यता पुरुषा परूः गन्धस्ते सोमम बतु मदाय रसोऽअच्युतः ।।

इसके बाद "साम्ब सदाशिवाय नमः ।" कहकर नीचे लिखे मन्त्रों से अभिषेक करे ।

अथः रुद्राभिषेक

सर्व प्रथम यजमान अथवा विद्वान षडगन्यास करें । जिसका क्रम यह है–

अद्य शुभ पुण्य तिथौ मम आत्मनः यजमानस्य व श्रुति

स्मृति पुराणोक्त फल प्राप्त्यर्थं अमुक कामना सिद्ध्यर्थम् अमुक द्रव्येण श्री भवानी शंकर देवता प्रीत्यर्थम्, अमुक रुद्राभिषेकमहं करिष्ये। तदंगतया शरीर शुध्यर्थं विहितान् लघु-षडंग न्यासाश्च करिष्यते। ॐ मनो जूतिरिति मन्त्रस्य बृहस्पति ऋषिः वृहस्पति देवता बृहती छन्दः हृदयन्यासे जपे विनियोग, ॐ मनोजजतिज्जुषतामाज्यस्य वृहस्पतिर्यज्ञ मिम तनोत्वरिष्ट यज्ञ ॐ समिम दधातु। ॐ विश्वेदेवासऽइहतादयन्तामोइम्प्रति-ष्ठ। ॐ हृदयाय नमः ।१। अबोध्यग्नि रिती मन्त्रस्तबुधगविष्ठर ऋषि अग्निदेवता त्रिष्टप छन्द, शिखेन्यासे जपे विनियोगः ।। ॐ आबध्तग्निः समिधा जना नाम्प्रति धनुमिवायतोमु

षासम् तद्द्वाऽइव प्रवयामु जिजहानो प्रभानव० भ्रियते नाक-मच्छ ॥ ॐ शिरसे स्वाहा ।२। ॐ मूर्द्धा नमिति मन्त्रस्य भार-द्वज रिषि अग्निदेवता, त्रिष्टुप् छन्दः शिखान्यासे जपे विनि-योगः ॐ मूर्द्धानं दिवो अरति पृथिव्यो वैश्वानरमृत आजा-तमग्निम् कवि ँ सम्राजमतिथिनानामासन्ना पात्र जनयन्त देवाः। ॐ शिखायै वषट् ।३। ॐ मर्माणि ते इति मन्त्रस्य अप्रतिरथ रिषः मर्माण देवता, विराट् छन्दः कवचन्यासे जपे विनियोगः। ॐ मर्माणि ते वर्मणा छादयामि सोमस्त्वा राजामृतेनानु वास्ताम् । उरोर्वरीयो वरुणस्ते कृणोतु जयन्त-न्त्वानु देवा मदन्तु। ॐ कवचाय हुम् ।४। विश्व तश्चक्षु-रिति मन्त्रस्य विश्वकर्मा भौवनरिषिःविश्वकर्मा देवता त्रिष्टुप्

छन्दः नेत्रन्यास जपे विनियोगः ॥ ॐ विश्वत चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात । सं बाहुभ्यां धमति सं पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन्देव एकः । ॐ नेत्र त्रयाय वौषट् ॥५॥ मानस्तोके इति मन्त्रस्य परमेष्ठी ऋषिः एकारुद्रो देवता जगती छन्दः अस्त्रन्यासे जपे विनियोगः ॐ मा नस्तोके तनये मान ऽआयुषि मानो गोषु मानो ऽअश्वेषु रीरिष । मानो वीरान रुद्रभामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदा मित्वा हवामहे ॥ ॐ अस्त्राय फट् ॥६॥ इति न्यासानु विधाय पूजायां विहितध्यान मंत्रेण ध्यानं कृत्वा जलधारा सज्जीकृत्य जलनिक्षेप पात्रं यावद्पेक्षतं वस्त्र पूर्नं जलं समीपे निधाय आवृत्ति गणनार्थ गंधादिकं

च स्थापयित्वा समाहितेन मनसा पाठारम्भः कार्यः। त्रिपदा वद्धं रक्षासूत्रं ब्राह्मणाः स्पर्शेषुः। ॥ इत्याभिषेकं ॥

## * अथ वस्त्रादि पूजनम् *

सर्वं भूतादि के सोम्ये लोक लज्जा निवारणे, मयोप पादिते तुभ्यं वाससी प्रतिगृह्यताम् ॥ ॐ असो योऽवसर्पति०। (यज्ञोपवीत समर्पण) नमभिस्तन्सुभिर्युक्त त्रिगुण देवतामयम्। उपवीतं चोत्तरोप गृहाण परमेश्वर ॐ नमोऽस्तु नीलग्रीवाय०। (चन्दन अर्पण) श्रीखण्ड चन्दन दिव्य गन्धाडय सुमनोहरम्। विलेपन सुरश्रेष्ठ चन्दनम् प्रतिगृह्यताम् ॐ प्रमुंचधन्म० (अक्षत समर्पण) अक्षताँश्च सुरश्रेष्ठ कुंकुमाक्ताम् सुशोभनान्,

मया निवेदितान भक्त्या गृहाण परमेश्वर। ॐ अक्षन्नमीमदन्त ह्यवप्रियाऽधूषत अस्तोषत स्वभानवो विप्रानविष्टयामतीयो जान्विद्रते। पुष्पार्पण माल्यादीनि मालत्यादीनि वै प्रभो मयाऽऽनीतानि पुष्पाणि पूजार्थं प्रतिगृह्यताम। ॐ विज्य धनुः

बिल्वपत्रार्पणम्-त्रिदलं त्रिगुणाकारं त्रिनेत्रं च त्रयायुधम त्रिजन्म पाप संहारमेक बिल्वं शिवार्पणम। ओ३म् शिवो भव प्रजाभ्यो मानुषीभ्यस्त्वमंगिरो। मा पृथ्वीऽअभिशोचिर्मान्तरिक्ष मा वनस्पतीन ॥

धूप दान-वनस्पतिरसोद्भूतो गन्धाढयो गन्ध उत्तमः। आघ्रे : सर्व देवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ॥ ओ३म् याते हेतिः०

दीपदर्शन—आज्यं च वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्यतिमिरापह । ॐ परिते ।

नैवेद्य समर्पण—शर्कराघृतसंयुतं मधुरं स्वादु चोत्तमम्, उपहारं सतानीत नैवेद्य प्रतिगृह्यताम् ॥ ॐ अवतस्यव० ॥

इसके बाद जल समर्पित करके प्राणादि पाँच मुद्रा दिखाकर यथा शक्ति जप करके शेष सामग्री समर्पित करदे ।

आचमन-एलोशीरलवंगादि कर्पूरादि सुवासितम् । प्रशानायाऽऽहृतं तोय गृहाण परमेश्वर ।

फलार्पण-इदं फलंमया देव स्थापितं पुरस्तव, तेन मे सकलावाप्तिर्भवेज्जन्मनि जन्मनि ।

ताम्बूल—अर्पण-पूंगीफलं महाद्दिव्यं नागवल्ली दलौयुतम्
एलाचूर्णादि संयुक्त तबूलं प्रतिगृह्यताम् ॥ नमस्ते आयु धाया

दक्षिणा-समर्पण-हिरण्यगर्भं गर्भस्थहेमबीजं विभावसोः ।
अनन्त पुण्यफलदमतः शान्ति प्रयच्छ मे । ॐ हिरण्यगर्भः
समवर्तताग्रे० ॥

कपूर से आरती-कदली गर्भं संभूतं घनसार मनोहरम् ।
आरार्तिक्यमहं कुर्वे पश्य मे वरदो भव । इदं हविः० ॥ प्रज-
नन्मेऽअस्तु दशवीर ७ सर्वगण ७ स्वस्तये । आत्मसनि प्रजा-
सनि पशु सनि लाभ सन्यभय सनि । अग्निः प्रजाभ्ये बहुलाम्मे
करोत्वन्नन्पयोरेतोऽअस्मासु धत्त ।

## प्रदक्षिणा

ॐ यानि कानि च पापानि जन्मांतर कृतानि च तानि सर्वाणि नश्यन्ति प्रदक्षिणं पदे पदे । ॐ मानो महान्त मुत मानो अर्भकं मा न उक्षंतमुत मान्ऽउक्षितम । मानो बधीः पितर मोत मातरं मा नः प्रियास्तन्वो रुद्र रीरिषः ।।

इस प्रकार उपचारों को समर्पित करके पुष्प हाथ में लेकर अञ्जलि बाँधकर प्रार्थना करें ।

नाना सुगन्धि पुष्पाणि देशकालोद भवानी च । पुष्पांजलि मया दत्तं गृहाण परमेश्वर ।। ॐ मानस्तोके तनये मान आयुषि मानो गोषु मना अश्वेषु रीरिषः । मानो वीरान् रुद्र-

भामिनो वद्योहिंविष्मंतः सदाभित्वा हवामहे ।

इसके बाद हाथ जोड कर क्षमा प्रार्थना करें ।

आवाहनं न जानामि न जानामि न विसर्जनम् । पूजां चैव न जानामि प्रसीद परमेश्वर । विधिच्युतं भक्तिहीनं मूपचार विवर्जितम् । यत्पूजितोऽसि भगवंस्तेनाधीश प्रसीदसि । ग्रहपीड़ा प्रशाम्यन्तु भूतबाधा विनश्यतु । ज्वराद्योऽखिलाः रोगाः विनश्यन्तु त्वदीच्छया । शिवशंकर विश्वात्मन भूतेश्वर दयामय, भगवत्स्मरण मात्रेण पक्ष नः पक्ष दर्जितात् ।

इस प्रकार क्षमा याचना करके कार्य समाप्ति के अनन्तर यजमान ब्राह्मणों को यथा शक्ति आदर पूर्वक भूयंसि दक्षिणा प्रदान करें और उनके चरण स्पर्श करके आर्शीवाद ग्रहण करें । तत्[illegible] हाथ में जल लेकर सभी कार्य को नीचे '[illegible]' मन्त्र से अर्पण करें ।

अनेनावाहनादि षौडशोपचारैः अन्योपचारैंश्च यथा मूलेन यथामिलितोपचार द्रव्यैः कृतेन पूजानाख्येन कर्मणा । ॐ भूर्भुवः स्वः श्री साम्ब सदाशिव देवताः प्रीयन्तां न मम ॥ ॐ तत्सद् ब्रह्मार्पणमस्तु ॥

॥ इति रुद्राभिषेक विधि समाप्त ॥

# अथ रुद्राष्टाध्यायी प्रथम अध्याय

श्री गणेशाय नमः । हरि ॐ गणानान्त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणान्त्वा प्रियपति ँ हवामहे निधीनान्त्वा निधिपति ँ हवामहे वसो मम । आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम् ॥१॥

अर्थ-हे समस्त गुणों के स्वामी, गणिपति एवं संसार की प्रिय वस्तुओं के पालक ! अखिल निधियों के रक्षक, निधिपति ! हम आपका आह्वान करते हैं क्योंकि सारा जग आपके द्वारा बसा हुआ है, समस्त प्रकृति को आप गर्भ में धारण करने वाले अनन्त सामर्थ्यवान हैं अतः आपका हम ध्यान करते हैं ॥१॥

गायत्री त्रिष्टुब्जगत्यनुष्टुप्पङ्क्त्या सह । बृहत्युष्णिहा ककुप्सूचीभिः शम्यंतु त्वा ॥२॥

अर्थ-जिस प्रकार सुई के सम्बन्ध से एक दूसरे में जोड़ा जाता है उसी प्रकार पंक्ति छन्द के साथ हम गायत्री, त्रिष्टुप् जगती अनुष्टुप, बृहती, उष्णिहा, ककुप्, छन्दों की स्तुति द्वारा अपनी सुख शान्ति के लिए आपसे जोड़ते हैं ।

द्विपदा याश्चतुष्पदास्त्रिपदा याश्च षट्पदाः । विच्छंदा याश्च सच्छंदाः सूचिभिः शम्यंतु त्वा ॥३॥

अर्थ-एक से दूसरे में सम्बन्ध जोड़ने में प्रसिद्ध सुई के समान हम काव्य शास्त्र के छन्दों एवं विशेष वैदिक छन्दों से युक्त दो पदों और चार पदों वाली तथा तीन पदों और

छः न्दो वाली स्तुतियों से आपको ध्याते है जिससे हमारे समस्त पापों का शमन हो ।।३।।

**सहस्तोमाः सहच्छंदस ऽआवृतः सहप्रमा ऋषयः सप्त दैव्याः पूर्वेषां पंथामनुदृश्य धीरा अन्वालेभिरे रथ्यो न रश्मीन् ।।४।।**

अर्थ-स्वच्छन्दता के साथ, दिव्य और यथार्थ ज्ञान को प्राप्त करने वाली सांसारिक विषयों से पराङ्गमुख, मन और आत्मा के अधीन होकर पंच ज्ञानेन्द्रियां प्रभु की प्रशंसा युक्त स्तुतियां गा रही है । जिस प्रकार रथ को हांकने वाला घोड़ों की लगाम को नियंत्रित कर रथ को सही दिशा में ले जाता है, उसी प्रकार आत्मा रूपी रथी इस शरीर रूपी रथ पर मन रूपी लगाम को पकड़े हुये आधीन कर प्रभु की स्तुति में लगा रहा है । जैसा कि पूर्व पुरुषों ने भी इसी मार्ग का अनुसरण कर ऐहिक और पारलौकिक लाभ प्राप्त किया है। इसी विषय को लेकर मन की शक्ति को आगे बढ़ाया गया है ।।१।।

**यज्जाग्रतो दूर मुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति । दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिव संकल्पमस्तु ।।५।।**

हे प्रभो ! जो मेरा मन जागृत अवस्था में अत्यन्त दूर चला जाता है वह इन्द्रियों का प्रकाश होने से सोते हुए भी अत्यन्त दूरस्थ देशों को प्राप्त कर लेता है, वह ज्योतियों में एक मात्र ज्योति वाला मेरा मन कल्याणकारी संकल्प युक्त होवे ॥ ५ ॥

**येन कर्म्माण्यपसो मनीषिणो यज्ञे कृण्वंति विदथेषु धीराः । यदपूर्वं यक्षमन्तः प्रजानां तन्मे मनः शिव संकल्पमस्तु ॥६॥**

हे प्रभो ! धर्मात्मा, मननशील, विद्वान लोग यज्ञ और अन्य उन्नति परक श्रेष्ठ कार्यों में क्रियाशील होकर जिन कर्मों को करते हैं उनके और प्राणी मात्र के अन्दर स्थित अपूर्व शक्तिशाली वह मेरा मन पवित्र संकल्प वाला होवे ॥ ६ ॥

**यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरंतरमृतं प्रजासु । यस्मान्न ऋते किंचन कर्म क्रियते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।७।**

अर्थ—हे परमात्मन ! जो प्रकृष्ट ज्ञानी धैर्यवान व समस्त प्राणियों के भीतर प्रकाश

स्वरूप है, जिसके बिना संसार में कोई कर्म करना सम्भव नहीं है ऐसे गुणों वाला मेरा मन संकल्प वाला हो।

**येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत्परिगृहीतममृतेन सर्वम्। येन यज्ञस्तायते सप्तहोता तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥८॥**

अर्थ–जिस सुख स्वरूप मनसे इस समस्त संसार के भूत भविष्यत वर्तमान त्रिकाल का ज्ञान होता है जो आत्मा और पाँच प्राणों के साथ मिलकर सर्वदा सप्त होता के रूप में यज्ञ का विस्तार करता है ऐसे गुणों वाला मेरा मन शिव दृढ़ संकल्प वाला बने।

**यस्मिन्नृचः साम यजूंषि यस्मिन् प्रतिष्ठिता रथनाभाविवाराः। यस्मिंश्चित्तꣳ सर्वमोतं प्रजानां तन्मे मनः शिव-संकल्पमस्तु ॥९॥**

अर्थ–जिस प्रकार रथ के मध्य में काष्ठ का टुकड़ा जिसे पार कहते हैं लगा रहता है जिसके आधार से पहिया घूमता है उसी प्रकार मन के साथ भी ऋग्वेद, यजुर्वेद,

सामवेद, अथर्ववेद चारों वेद प्रतिष्ठत हैं। जिसमें प्राणों एवं संसार के समस्त पदार्थों का ज्ञान समाहित है, ऐसा मेरा मन शुभ विचारों वाला होवे।

**सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिनऽइव। हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥१०॥**

जिस प्रकार श्रेष्ठ सारथी घोड़ो को वश में कर यथा स्थान पहुँचाता है उसी प्रकार यह मन भी मनुष्यों को वद्धि कार्यो में प्रवृत्त करता है। जिस प्रकार चंचल और वेगवान घोड़ों को लगाम द्वार वैठने वाला नियन्त्रण करता है, वैसे ही हमारे शरीर में प्रतिष्ठित आत्मा बुद्धि रूपी रस्सियों से मन को नियन्त्रित करती है। हृदय में स्थित, क्षीणता आदि दोषों से रहित अत्यन्त वेगवान यह मेरा मन इसी भाँति शुभ संकल्प वाला बने ॥१०॥

## ॥ अथ द्वितीयोऽध्याय: ॥

**हरिः ॐ सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्ष सहस्रपात्। स**

**भूमि ँ सर्वत स्पृत्वात्यतिष्ठ द्दशांगुलम् ॥१॥**

वह परमात्मा, समस्त संसार का सृष्टा होने से असंख्य सिर, आँख और पैरों वाला है, वह पृथ्वी मण्डल में सर्वत्र व्यापक होते हुए भी नाभि से दस अगुल ऊपर हृदय देश में साक्षी रूप में अवस्थित हैं।

**पुरुष एवेद ँ सर्व यदभूतं यच्च भाव्यम् । उतामृतत्व स्येशानो यदंनेनाति रोहति ॥२॥**

वह प्रभु ही भूत, भविष्य और वर्तमान काल में स्थित, इस संसार को उत्पन्न करने वाला है। मोक्ष, सुख का कारण और अन्न से बढ़ने वाल प्राणियों का भी वही स्वामी है ॥२॥

**एतावानस्य महिमातो ज्यायांश्च पुरुषः पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृत दिवि ॥३॥**

यह ब्रह्माण्ड उस भगवान की महिमा को प्रकट कर रहा हैं वह ईश्वर इस

ब्रह्माण्ड से भी बड़ा और असीम है। संसार के समस्त प्राणी उस ईश्वर के एक पाद अर्थात् एक अंश मात्र हैं। यदि पाद उसमें अपने अविनाशी और प्रकाशक स्वरूप में स्थित रहते हैं ॥३॥

**त्रिपादूर्ध्वं उदैत्पुरुषः पादोऽस्येहा भवत्पुनः ततोविश्व ङ् व्यक्रामत्साशनानशनेऽअभि ॥४॥**

अपने तीनों अंशों में स्थित वह परमात्मा सर्वोत्तम सर्वोत्कृष्ट तथा सबसे परे है। वह अपने एक अंश से ही इस संसार का उत्पत्ति स्थिति और प्रलय करता रहता है वह इस संसार की जड़ एवं चेतन में सर्वत्र व्याप्त है ॥ ४ ॥

**ततो विराड जायत विराजोऽअधि पुरुषः स जातो-ऽअत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथोपुरः ॥५॥**

उसी पूर्ण परमात्मा से यह विशाल ब्रह्माण्ड उत्पन्न हुआ है और उसी ब्रह्माण्ड के ऊपर वह परमात्मा अधिष्ठाता रूप में स्थित है। वह इस संसार में पूर्व भी विद्यमान हैं और संसार से पृथक भी हैं और वही बाद में भूमि को उत्पन्न करने वाला है ॥ ५ ॥

तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः सम्भृतं पृषदाज्यम् । पशूंस्तांश्चक्रे वायव्यानारण्या ग्राम्याश्च ये ।।६।।

सबसे आह्वानीय और पूजनीय उसी परमात्मा ने दधि घी आदि भोग पदार्थ भी पैदा किये हैं और उसी परमात्मा ने जंगल में सिंह तथा गाँव में गाय आदि पशु एवं वायु में उड़ने वाले पक्षी उत्पन्न किये हैं ।।६।।

तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः ऋचः सामानि जज्ञिरे छंदांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ।।७।।

सबसे आह्वानीय और पूजनीय उसी यज्ञ पुरुष परमात्मा से ऋग, यजु, साम और अथर्व वेद उत्पन्न हुए हैं ।

तस्मादश्वा अजायंत ये के चोभयादतः । गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः ।।८।।

उस परमात्मा से ही मुंह के अन्दर जबड़े अर्थात् दोनों ओर दांत वाले घोड़े गर्दभ

आदि तथा एक ओर दांत वाले गौ और पशु एव बकरी, भेड़ आदि पशु पैदा किए है।

**तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः! तेन देवा-**

**ऽअयजंत साध्याऽऋषयश्च ये ॥९॥**

जो विद्वान, योगी और सिद्ध पुरुष सृष्टि से पूर्व प्रतिष्ठित आह्वानीय ईश्वर को मानस यज्ञ में आहुति करते हैं वे ही सच्चे मन से उसकी पूजा करने वाले हैं और वही सबका करणीय उपाय है ॥९॥

**यत्पुरुषं व्यदधु कतिधा व्यकल्पयन । मुख किमस्यासीत्**

**किम्बाहू किमूरू पादा उच्येते ॥१०॥**

इस विशाल ब्रह्माण्ड रूपी विराट पुरुष की, किस और कितने प्रकार से कल्पना की गई है। इसका मुख, भुजा, जाँघ और पैर कौन से है ॥१०॥

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजंयः कृतः। उरू तदस्य**

**तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्याᳬशूद्रोऽअजायत ॥११॥**

इस ब्रह्माण्ड रूपी विराट पुरुष का ब्राह्मण मुख हैं, भुजाये क्षत्रिय है, जंघायें वैश्य है और पैर शूद्र है ॥११॥

**चंद्रमा मनसो जातश्चक्षो सूर्यो अजायत । श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्च मुखादग्निर जायत ।१२।**

: इस विराट पुरुष का मन चन्द्रमा है नेत्र सूर्य है, कान वायु और प्राण हैं, इसका मुख अग्नि है ॥१२॥

**नाभ्या आसीदंतरिक्ष ं शीर्ष्णोद्यौः समवर्त्त त पद्भ्य भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकां २ ऽअकल्पयान् ।१३।**

इस विराट पुरुष की नाभि से अन्तरिक्ष लोक, शिर से द्यू लोक, पैरों से पृथ्वीलोक, कानों से दसों दिशाएं पैदा हुई है वैसे ही उस ईश्वर ने अन्य लोकों, का भी निर्माण किया है ॥११॥

**यत्पुरूपेण हविषा देवा यज्ञमतंवत वसंतो ऽस्यासीदा-**

ज्यं ग्रीष्मऽइध्मः शरद्धविः ॥१४॥

विद्वान देव पुरुष जब उस परमात्मा के साथ मानसिक यज्ञानुष्ठान का विस्तार करते है तब बसन्त ऋतु घृत, ग्रीष्म ऋतु समिधाऐं और शरद ऋतु हवि रूप हो जाती हैं।

सप्तास्यासन् परिधयस्त्रिः सप्त समिधः कृताः । देवा-यद्यज्ञं तन्वानाऽअबध्नन् पुरुषम पशुम ॥१५॥

अर्थ–देवता लोग जिस मानस यज्ञ का विस्तार कर अपने हृदयों में सर्वदृष्टा परमात्मा को अधिष्ठित करते हैं तब गायत्री सात छन्द उसकी परिधि, बारह मास, छः ऋतुऐं सत्व, रज, तम ये तीन गुण सब मिलकर ११ समिधाऐं होती हैं ॥१५॥

यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् तेहनाक महिमानः सचन्त यत्र पूर्वेसाध्याः सन्तिदेवाः ॥१६॥

अर्थ–पूर्वोक्त देवों ने सर्व प्रथम अन्नादि रूप से मुख्य धर्म युक्त मानस यज्ञ के द्वारा परमात्मा का भजन किया हैं। जिससे महानता के साथ इस संसार से उन्होंने मुक्ति

सुख को प्राप्त किया जैसा कि इससे पूर्व भी सिद्ध योगी प्राप्त करते रहे हैं ॥१६॥

अद्भ्यः सम्भृतः पृथिव्यै रसाच्च विश्वकर्मणः स भवत्ताग्रे ।
तस्य त्वष्टा विदधद्रूपमेति तंमर्त्यस्य देवत्वभाजानमग्रे ॥१७॥

अर्थ--जिस धरती, सूर्य आदि के रस से पुष्ट होकर यह जगत बनता है। इस जगत को सूक्ष्म और नियम में चलाने वाला वही ईश्वर है, जिसको सर्व प्रथम उत्कृष्ट कर्म करने वाला प्राप्त कर सकता है ॥ ७॥

वेदाहमेतं पुरुषं महांतमादित्यवर्णं तमसः परस्मात ।
तमेव विदित्वाति मृत्युमेति नान्यः पंथा विद्यतेऽयनाय ॥१८॥

अर्थ--साक्षात् कृतधर्मा ऋषि कहते है मैं उस महान् पुरुष रूप परमेश्वर के स्वरूप को जानता हूं जो अविद्या अहंकार से रहित है और सूर्य के समान अत्यन्त तेजोमय है इन लक्षणों वाले परमेश्वर के स्वरूप को जानकर ही संसार के मृत्यु आदि बन्धन से

छूटकर मोक्ष सुख को प्राणी प्राप्त कर सकता है। मुक्ति को प्राप्त करने के लिए अन्य कोई मार्ग इसके अतिरिक्त नहीं है ॥१८॥

प्रजापतिश्चरति गर्भेऽअन्तरजायमानो बहुधा वि जायते तस्ययोनिं परि पश्यन्ति धीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा ॥१९॥

अर्थ—वह परमात्मा अजन्मा होते हुए भी स्थावर जगत समस्त संसार में सर्व व्यापी होकर गतिशील है। विद्वान ज्ञानी लोग उसको अनेक प्रकार से जानते हैं और उसके स्वरूप को संसार में देखते हैं। उसी असीम परमात्मा के स्वरूप में समस्त लोक स्थित हैं

यो देवेभ्यऽआतपति यो देवानां पुरोहितः। पूर्वो यो देवेभ्यो जातो नमो रुचाय ब्राह्मये ॥२०॥

अर्थ—जो सूर्य अन्नादि एवं दिव्य औषधियों के लिये तपता है और जो पृथ्वी तत्व के लिए हितकारी रूप प्रथम उत्पन्न हुआ है उसी कारण रूप परमात्मा को नमस्कार है।

एवं ब्राह्मं जनयंतो देवाऽअग्रे तदब्रुवन्। यो एवैवं ब्राह्मणो विद्यात्तस्य देवाऽअसन्वशे ॥१२॥

अर्थ—उत्कृष्ट ब्रह्म सम्बन्धी ज्ञान को प्रकट करने वाले विद्वान जिनकी प्रशंसा करते उसको यथा विधि प्राप्त करने वाले ब्राह्मण हैं उनके देवता भी वश में रहते हैं ॥२१॥

श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्या वहोरात्रे पार्श्वे, नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामु मऽइषाण सर्वलोकम्मऽइषाण ॥२२॥

अर्थ—हे परमेश्वर शोभा और सम्पत्ति आपकी स्त्रियों के समान हैं, दिन रात आपके आगे पीछे हैं। सूर्य चन्द्रमा और अन्य नक्षत्र आपका खुला हुआ मुख रूप है। आप हमारे इच्छित सुखों को हमें प्राप्त कराइये ॥२२॥

॥ इति द्वितीयोऽध्याय समाप्त ॥



## अथ तृतीयोऽध्याय

हरिः ॐ आशुः शिशानो वृषभो न भीमो च नाघनः
क्षोभणश्चर्षणीनाम । संक्रन्दनोऽनिमिष एक वीरः शतं सेना
अजयत्साकमिन्द्रः ॥१॥

अर्थ--जल्दी से सिंह के समान भयंकर गर्जना के साथ शत्रुओं पर टूट पड़ने वाला और उनको कंपायमान कर रुलाने वाला एक ही वीर हमारी सेनाओं का सेनापति हो जो सैकड़ों ही सैनिकों को एक साथ जीतने वाला होवे ।१।

संक्रंदनेनानिमिषण जिष्णनायुत्कारेण दुश्च्यवनेन धृष्णुना
तदिंद्रेण जयत तत्सहध्वं युधो नर ईषु हस्तेन वृष्णा ॥२॥

अर्थ--हे योद्धाओ ! निरंतर उत्साह और पराक्रम से युद्ध करने वाले हाथों में लिये शस्त्रों से

शस्त्रओं का संहार करते हुये सेनापति के साथ विजय प्राप्त करो ।२।

सऽइषुहस्तैः स निषंगिभिर्वशी सꣳसृष्टा स युधऽइन्द्रो गणेन । सꣳसृष्टजित्स सोमपा बाहु शर्ध्युग्रधन्वा प्रतिहिताभिरस्ता ॥३॥

अर्थ–अपने योद्धाओं के साथ शत्रुओं को बश में करने वाला सेनापति अपने बाहुबल एवं शस्त्रास्त्र के बल से सभी शत्रुओं को जीतता हुआ हमारी रक्षा करें ।३।

वृहस्पते परिदीया रथेन रक्षोहामित्रां २ अपबाधमानः । प्रभञ्जन्त्सेना प्रमृणो युधा जयन्नस्म कमेद्ध्यविता रथानाम् ।४।

अर्थ–हे सेनापति ! तुम दुष्ट शत्रुओं का संहार कर उनकी सेना को नष्ट करने वाले हो । युद्ध में अपने रथ से बार करते हुए शत्रुओं को सब ओर से काटकर हमारी रक्षा करो ।४।

बल विज्ञाय स्थविरः प्रवीरःसहस्वान् वाजी सहमानऽउग्र।

अभिवीरोऽभिसत्वा सहोजा जैत्रमिंद्र रथमातिष्ठ गोवित् ।५।

अर्थ—हे सेनापति ! तुम अपनी सेना के उत्कृष्ट, वेगवान शत्रु, दुष्टों के दमन करने वाले कुशल सैनिकों को जानते हो इसलिए उन जय शील वीरों को अपने साथ लेकर सभी शत्रुओं को नष्ट कर विजय प्राप्त के लिए अपने रथ पर बैठो ।५।।

गोत्रभिदं गोविदं वज्रबाहु जयंतमज्म प्रमृणंतमोजसा ।
इमं सजाता अनुवीरयध्वमिंद्रं सखायोऽनुसंरभध्वम् ।।६।।

अर्थ—हे मनुष्यो ! वज्र के समान हाथों वाला सेनापति जो शत्रुओं के समूहों को नष्ट करके उनकी भूमि जीतने वाला है, उसको हम सब एक साथ मिलकर मित्रवत् प्रशंसा कर उसका उत्साह बढ़ावें ।६।।

अभि गोत्राणि सहसा गाहमानोऽदयो वीरः शत मंयुरिंद्रः
दुश्च्यवनः पृतनाषाड युध्योऽस्माकंसेना अवतु प्रयुत्सु ।।७।।

अर्थ-जो सेनापति क्रोध से शत्रु समूहों को निर्दयता से एक दम नष्ट कर डालता है और जो आत्म समर्पण करने वाले असहायों की रक्षा करता है। वही हमारा सेनापति होवे ॥७॥

इन्द्र आसां नेता बृहस्पति दक्षिणा यज्ञः पर एतु सोमः
देवसेनानामभिभञ्जतीनां मरुतोयन्त्वगत् ॥८॥

अर्थ—शत्रु सेना को भगाकर विजय को प्राप्त करने वाली श्रेष्ठ सेना का सेनापति, आगे पीछे मध्य और दाएं बाएं सब ओर सेना का उत्साह बढ़ाते हुए वायु के समान झपट कर विजय प्राप्त करें ॥८॥

इंद्रस्य वृष्णो वरुणस्य राज्ञऽआदित्यानां मरुतांशर्द्ध उग्रम्। महामनसां भुवनच्यवानां घोषो देवनां जयतामुदस्थात् ॥९॥

जब वह युद्ध के लिये सेना सहित उपस्थित हों तब युद्ध में विजय के लिये आकाश को गुंजाने वाले जयघोष और रणभेरियां बजाकर उनका उत्साह बढ़ाया जाय ।९।

उद्धर्षय मघवन्नायुधान्युत्सत्वन मामकानांमना सि ।

उद्वृत्रहन् वाजिनां वाजिनांयुद्रथानाँ जयताँ यंतु घोषा ।१०।

अर्थ–युद्ध में विजय हेतु हमारे शस्त्र अत्यन्त पैने हों अत्यन्त वेग से शत्रुओं का संहार कर सकें तथा हमारे घोड़े और रथादि अत्यन्त श्रेष्ठ हों । इस युद्ध में विजय के लिए हमारे वीर गगन भेदी जयघोष द्वारा सेनापति का उत्साह बढ़ावें ।१०।

अस्माकमिंद्रः समृतेषु ध्वजेष्वस्माकं या ऽइषवस्ता जयंतु ।

अस्माकं वीरा उत्तरे ऽभवंत्वस्मां रउ देवा अवता हवेषु ।११।

अर्थ–हमारे सैनिक एवं सेनापतियों के रथों पर भिन्न–भिन्न चिन्ह वाली ध्वजायें हो । हमारे वीर युद्ध के अन्त में विजय को प्राप्त करने वाले हों तथा उसके शस्त्रास्त्र भी उन्हें

विजय दिलाने में सहायक हो वह श्रेष्ठ जन युद्धों में हमारी रक्षा करें ।११।

अमीषां चित्तं प्रतिलोभयन्ती गृहाणांगांवप्वे परेहि ।
अभिप्रेहि निर्दहहत्सु शोकैरंधेनामित्रास्तमसा सचंताम् ।१२।

अर्थ–हे अप्वे ! शत्रु सेना के चित्त को लुभायमान करती हुई उनके अंगों को शिथिल कर दें । उनके हृदयों में प्रविष्ट होकर उनको भस्म कर दें एवं उन्हें अज्ञान रूपी अन्धकार से युक्त कर दें ।१२।

अवसृष्टा परापत शरव्ये ब्रह्म संशिते । गच्छामित्रान्
प्रपद्यस्व मामीषां कंचनोच्छिष: ।।१३।।

अर्थ–अच्छी प्रकार विधिवत तैयार किये हुए बाण एवं अन्य शस्त्रों द्वारा तुम शत्रु सेना पर टूट कर गिरो तथा शत्रुओं का संहार करो और किसी को भी शेष मत छोड़ो ।

प्रेता जयता नर इन्द्रो वः शर्म यच्छतु । उग्रा वः सन्तु

बाहवो नाधृष्या यथासथ ॥१४॥

अर्थ-हे वीरो! शत्रुओं पर शीघ्रता से आक्रमण कर विजय प्राप्त करो, तुम्हारी भुजाएं हृष्ट-पुष्ट हों व भगवान तुम्हें सुख देवें ॥१४।

असौ या सेना मरुतः परेषामभ्येति न ऽओजसा स्पर्द्धमाना। तां गूहत तमसापव्रतेन यथामी ऽअन्यो ऽअन्यन्न जानन् ॥१५॥

अर्थ-हे मरुद्गण ! यह लो शत्रु सेना ईर्ष्यावश हमारी ओर बढ़ती आ रही है उसे प्रचण्ड वायु वेग से ढक दो जिससे वे एक दूसरे को पहचान न सकें ॥१५॥

यत्र बाणाः संपतन्ति कुमारा: विशिखा ऽइव। तंन इन्द्रो बृहस्पतिरदितिः शर्म यच्छतु विश्वाहा शर्म यच्छतु ॥१६॥

अर्थ-जैसे शिखाहीन बालक गलियों में इधर-उधर भागते रहते हैं इसी प्रकार युद्ध के मैदान में बाण गिरते हैं वहां सेनापति सबकी रक्षा कर उन्हें सुख पहुंचावे ॥१६॥

मर्माणि ते वर्मणा छादयामि सोमस्त्वा राजमृतेनानु वस्ताम् । उरोर्वरीयो वरुणस्ते कृणोतु जयंतंत्वानु देवा मदंतु ॥१७॥

अर्थ–हे राजन् ! तुम्हारी सेना की निर्बलता रूपी मर्मों को मैं इस कवच द्वारा ढक देता हूं । सोम उसे अमृत से पूर्ण करें, वरुण उसे उत्कृष्ट बनायें । श्रेष्ठ लोग विजय पर प्रसन्न हों ।

॥ इति तृतीयोऽध्याय समाप्त ॥

## * अथ चतुर्थोऽध्याय *

हरिः ॐ विभ्राड् बृहत्पिबतु सोम्यं मध्वायुर्दधद्य पतावविहुतम् । वातजूतो योऽअभिरक्षतित्मना प्रजाः पुपोष पुरुधा वि राजति ॥१॥

अर्थ-हे सूर्य भगवान ! यज्ञपतियों में श्रेष्ठ आयु को प्राप्त करते हुए आप मधुर सोम रस पान करिये और अत्यन्त वेगवान वायु से प्रेरित होकर प्रकाशित गुण से प्रजा को पुष्ट करिये ॥ १ ॥

**उदुत्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः । दृशे विश्वाय सूर्यम् ।२।**

अर्थ-संसार में समस्त पदार्थों के जन्म दाता एवं संसार के लिये दृश्यमान सूर्य को उनकी किरणे ही ऊपर अन्तरिक्ष में प्रकट करती हैं ॥२॥

**येना पावक चक्षसा भुरण्यन्त जनां-जनांऽअनु । त्वं-**

**वरुण पश्यसि ।३।**

अर्थ-हे वरणीय सूर्य ! जिस प्रकार से आप प्राणियों का पालन करते हो उसी प्रकार से हमारा भी पालन करो ॥ ३ ॥

**दैव्या वध्वर्युऽआ गतꣳरथेन सूर्यत्वचा । मध्वा यज्ञꣳ**

समञ्जाथे तं प्रत्नथा । अयं वेनः चित्रं देवानाम् ।३।

अर्थ–हे अश्विनी कुमारो ! सूर्य की क्रान्ति के समान दिव्य रथ द्वारा आप आकर इस यज्ञ की मधुरता की रक्षा कीजिये ।।४।।

तं प्रत्नथा पूर्वथा विश्वथेमथा ज्येष्ठतातिं बर्हिषदं स्वर्विदम् । प्रतीचीनं वृजनं दोहसे धुनिमाशुं जयंतमनु यासु वर्द्धसे ।।४।।

अर्थ–हे इन्द्र ! जिस प्रकार प्राचीन ऋषि,महर्षि, पूर्व एवं वर्तमान काल के यजमान आपकी स्तुति द्वारा वृद्धि को प्राप्त होते रहे हैं उसी प्रकार हम आपकी स्तुति करते हैं आप हमारे शत्रुओं को कंपित कर हमें विजयी बनाइये और हमारी वृद्धि करिये ।।५।।

अयं वेनश्चोदयत् पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने । इममपां संगमे सूर्यस्य शिशुं न विप्रा मतिभि रिहंति ।।६।।

अर्थ—यह प्रकाशक चन्द्रमा सूर्य की सहायता से पृथ्वी के कणों से रसों को लेकर वर्षण करने वाले मेघों को पहुंचाता है इसलिये सूर्य मेघ रूपी बालक का पिता और द्युलोक माता के समान है ॥६॥

चित्रं देवानामुद्गादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः । आप्रा द्यावापृथिवीऽअंतरिक्षꣳसूर्य आत्माजगतस्तस्थुषश्च स्वाहा ॥१॥

अर्थ—मित्र, वरुण और अग्नि आदियों का तेज रूप यह सूर्य चक्षु के समान है जो उदय होकर द्युलोक, पृथ्वी लोक अन्तरिक्ष लोक को प्रकाशित करता है. तेज रूप यह सूर्य स्थावर और जंगम की आत्मा तुल्य है ॥७॥

आ न इडाभिर्विदथे सुशस्ति विश्वानर सविता देव ऽएतु । अपि यथा युवानो मत्सथा नो विश्वं जगदभिपित्वे मनीषा ॥८॥

अर्थ–सबके हित कर्त्ता सूर्य ! हमारे शुभ यज्ञादि कर्मों में स्तुतियों द्वारा प्राप्त होवें हे देवताओ ! आपको जिस प्रकार तृप्त करते हैं वैसे ही आप भी हमारे समस्त जनों को अन्नादि द्वारा तृप्त करिये ॥८।

यदद्य कच्च वृत्रहन्नुदगाऽअभि सूर्य्य । सर्वं तदिन्द्र ते वशे ॥९॥

अर्थ–हे अन्धकार के विनाशक सूर्य ! आप जहाँ-जहाँ उदय होते हैं वहां सब आपके अधीन रहते हैं। ९॥

तरणिर्विश्वदर्शतो ज्योतिष्कृदसि सूर्य । विश्वमा भासिरोचनम् ॥१०॥

अर्थ–हे प्रकाशक सूर्य! आप समस्त विश्व के पथ पर प्रदर्शक एवं भवसागर से पार उतारने वाले हैं। आप समस्त ब्रह्माण्ड को सुशोभित करते हैं ॥१०॥

तत्सूर्यस्य देवत्वं तन्महित्वं मध्या कर्त्तोर्विततꣳ सं

जभार।यदेयुक्त हरितःसधस्थाद्रोदात्री बासस्तनुते सिमस्मै।११।

अर्थ—यह सूर्य का देवत्व और उसकी महिमा है कि वह विस्तृत जगत को अपने से व्याप्त कर लेता है। जब सायंकाल सूर्य अपनी तेज किरणों को आकाश से समेटता है तब रात्रि अपने कृष्ण वस्त्र को मानों विस्तृत करती है ।।११।।

तंमित्रस्य बरुणस्याभिचक्षे सूर्यो रूपं कृणुते द्योरुपस्थे।
अनंतमंयद्रु शदस्य पाजः कृष्णमंयद्धरितः सं भरंति।१२।

द्युलोक की गोद में बैठा सूर्य, मित्र और वरुण का रूप धर कर संसार को देखता रहता है। इसके शुक्ल और कृष्ण दो रूप हैं अनन्त शक्ति और अपरिचित तेज से वह सबको धारण करता है ।।१२।।

बण्महां २ऽ असि सूर्य बडादित्य महाँ २ऽ असि महस्तै सभो महिमा पनल्हतेऽद्धा देवमहां २ऽ असि।१३।

अर्थ-हे सूर्य ! आप सत्य स्वरूप और महान है। हे आदित्य ! आप सत्यज्ञान वाले और स्वरूपवान हो। आपके इस महान सत्यशील दिव्य तेज की लोगो द्वारा स्तुति की जा रही है कि आप सचमुच में अत्यन्त महान हैं ॥१३॥

बट् सूर्य श्रवसा महां २ऽअसि सता देव महां २ऽअसि।
मंहा देवानामसूर्यः पुरोहितो विभु ज्योतिरदाभ्यम् ॥१४॥

अर्थ-हे सूर्य भगवान ! आप अत्यन्त बलशाली हो, हे देव ! आप सत्य के साथ-साथ महान भी हो, आप देवों के साथ अपने द्वारा शत्रुओं के संहारक होने से हितकारक व्यापक और तेजवान हो ॥१४॥

श्रायंत इव सूर्यं विश्वेदिन्द्रस्य भक्षत । वसुनि जाते जनमान ओजासा प्रतिभागं न दीधिम् ॥१५॥

अर्थ-सूर्य के आश्रित जन समस्त ऐश्वर्य का भोग प्राप्त करते हैं, उत्पादन में सहायक

उदित सूर्य के तेज से हम सब अपने-अपने भाग की तरह उन ऐश्वर्य धनों को चाहते हैं ।।१५।।

अद्या देवा उदिता सूर्यस्य निर ० हुसः पिपृता निर-द्यात् तन्नो मित्रो वरुणो मामहन्तामदितिः सिंधुः पृथिवी उत द्यौः ।।१६।।

अर्थ-हे देव ! आप हमें उगते हुए सूर्य के समान निष्कलंक और दुर्गुणों से रहित बनाइये । मित्र, वरुण, समुद्र, पृथ्वी द्युलोक में सर्वत्र हमारी निर्विघ्न गति होवे ।।१६।।

आ कृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च । हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन् ।।१७।।

अर्थ-हे सूर्यदेव ! आप अपने प्रकाशमय स्वरूप से समस्त प्राणियों को अपने-अपने व्यापार में प्रवृत्त करते हुए, स्वर्णमय रथ द्वारा आकाश मार्ग में संसार को देखते-दिखाते एवं दिखाते एवं दिखाते हुए निरन्तर आवागमन करते हो ।।१७।।

## ❋ अथ पंचमो अध्याय ❋

हरि ॐ नमस्ते। रुद्रमन्यव उतो तऽइषवे नमः बाहुभ्यमुत ते नमः ॥१॥

अर्थ—हे दुष्टों को रुलाने वाले रौद्र रूप सेनापति ! आपको नमस्कार है, आपका क्रोध और आपके अस्त्र शस्त्रों को भी नमस्कार हैं, आपके भुजबल पराक्रम को भी हमारा नमस्कार है ॥१॥

याते रुद्र शिवा तनूरघोराऽपापकाशिनी। तया नस्तंवा शांतमया गिरिशंताभि चाकशीहि ॥२॥

अर्थ—हे रुद्र आपका जो कल्याण करने वाला सौम्य और निष्पाप स्वरूप है उससे हमें शान्ति प्रदान कीजिये ॥२॥

यामिषुं गिरिशंत हस्ते बिभर्ष्यस्तवे। शिवां गिरित्रतां

कुरु महिँसीः पुरुषं जगत् ॥३॥

अर्थ–जो बाण आदि अस्त्र–शस्त्र आपने धारण किये हैं वे हमारा कल्याण करने वाले हों वे हमारे मनुष्य व पशुओं की हिंसा करने वाले न हों ॥३॥

शिवेन वचसा त्वा गिरिशाच्छा वदामसि । यथा नः सर्व मिज्जगदयक्ष्मँसुमना असत् ॥४॥

अर्थ–गिरि पर्वतों में बसने वाले हे शिव ! कल्याणकारी वचनों से हम आपका स्मरण करते हैं। आप श्रेष्ठ मन से हमारे मनुष्य एवं पशुओं को रोग रहित करिये ॥४॥

अध्यवोचदधिवक्ता प्रथमो दैव्यो भिषक् । अहींश्च सर्वाञ्जम्भयन्त्सर्वाश्च यातुधान्योऽधराचीः परासुव ॥५॥

अर्थ–हे रुद्र ! आप सर्वश्रेष्ठ शास्त्र वक्ता हैं। आप ही प्रथम वैद्य रूप में पैदा हुए है अतः सर्प आदि विषैले जन्तुओं से एवं राक्षसवृत्ति वाले मनुष्यों से हमारी रक्षा करिये।

**असौ यस्ताम्रोऽअरुण उत बभ्रुः सुमंगलः। ये चैनᳬ- रूद्राऽअभितो दिक्षु श्रितः सहस्रशोऽवैसा हेड ऽईमहे ॥६॥**

अर्थ—हे रुद्र ! आपका ताम्र लाल और पीले रङ्ग का मंगलमय रूप है वह हमारा कल्याण करें। दुष्टों को रुलाने वाला दिगन्तों में व्यापक आपके भयंकर रूप की हम स्तुति करते हैं ॥६॥

**असौ यो ऽवसर्पति नीलग्रीवो विलोहितः उतैनं गोपा ऽअदृश्रन्नुदहार्य्यः स दृष्टो मृडयाति ॥७॥**

अर्थ—हे रुद्र ! द्युलोक आपका सिर और अंतरिक्ष आपकी नील ग्रीवा है आप शुभ कल्याण करने वालों के अनुकूल और दुष्ट आचरण वालों के विनाशक हैं। आपके इस रुप को सभी स्त्री पुरुष देखते है उनकी आप रक्षा करें ॥७॥

**नमोऽस्तु नीलग्रीवाय सहस्राक्षाय मीढुषेअथो ये ऽअस्य**

सत्वानोऽहं तेभ्योऽकरं नमः ॥८॥

अर्थ–नीलकन्ठ वाले सहस्त्रों नेत्र वाले सर्व वस्तुओं के दाता रुद्र रूप परमेश्वर को हमारा नमस्कार श्रेष्ठ गुणीजनों एवं उनके कार्य कलाप को भी हमारा नमस्कार है ॥८॥

प्रमुन्ज धन्वनस्त्वमुभयोरार्त्न्योर्ज्याम् । याश्च ते हस्त ऽइषवः परा ता भगवो वप ॥९॥

अर्थ–आपका जो रौद्र रूप है कि जिससे आप दुष्टों का संहार करते है वह रूप और हस्त के शस्त्र आदि को त्याग कर सौम्य भाव से रक्षा कीजिये ॥९॥

विज्यं धनुः कपर्द्दिनो विशल्यो बाणवां २अउत अनेशन्नस्य याअइषव ऽआभुरस्य निषंगधिः ॥१०॥

अर्थ–जटाधारी हे रुद्र ! शत्रु संहार में रत आपके शस्त्रादि का भन्डार भरा रहे। आपके वाण निरन्तर प्रत्यंचा से छूटकर सही लक्ष्य पर पहुंचे। इसमें कोई कमी न आये।

या ते हेतिर्मीढुष्टम हस्ते बभूव ते धनुः । तया-स्मान्विश्वतस्त्वमयक्ष्मया परि भुज ॥११॥

हे सेनापति ! तुम्हारे हाथ के शस्त्रास्त्र पराक्रम दिखाने वाले हों और उनसे आप हमारी सब ओर से रक्षा करें ॥११॥

परि ते धन्वनो हेतिरस्मान्वृणक्तु विश्वतः अथो य ऽ इषुधिस्तवारे ऽअस्मन्निधे तम् ॥१२॥

अर्थ–हे सेनापति ! आपके बाण आदि शास्त्र हमसे सदा दूर रहें क्योंकि आप हमारी सब ओर से पूरी रक्षा करने वाले हैं ॥१२॥

अवतत्य धनुष्ट्वᳬसहस्त्राक्ष शतेषु धे । निशीर्य्य शल्यानां मुखा शिवो नः सुमना भव ॥१३॥

अर्थ–चारों ओर सर्वत्र असंख्य नेत्रों के समान दृष्टि रखने वाले सेनापति ! आप

अपने असंख्य आयुधों द्वारा शत्रुओं का संहार कर श्रेष्ठ मन से हमारा कल्याण करें ।।१३।।

नमस्ते आयुधाय, नाततताय धृष्णवे । उभाभ्यां मुतते नमो बाहुल्यां तव धन्वने ।।१४।।

अर्थ-हे रुद्र रूप सेनापति ! आपके प्रकट और गुप्त शत्रु के संहार में सदैव तत्पर शस्त्रों की प्रशंसा करते है। शस्त्रों को धारण करने वाले आपके बाहुल्य की भी हम प्रशंसा करते है ।।१४।।

मा नो महाँतमुत मानोऽअर्भकं मा न ऽउक्षं तमुत मान उक्षितम । मा नो बधीः पितरं मोत मातरं मा नः प्रियास्तन्दो रुद्र रोरिषः ।।१५।।

अर्थ-हे रुद्र ! हमारे पूजनीय बृद्धों बालकों युवकों एवं गर्भवती देवियों की हिंसा मत करो। हमारे माता-पिता तथा प्रियजन को भी हिंसा मत करो ।।१५।।

मा नस्तोके तनये मा न आयुषि मा नो गोषु मा नो अश्वेषु रीरिषः मानो वीरान् रुद्र भामिनो वधीर्हविष्मन्त सदामित्त्वा हवामहे ॥१६॥

अर्थ--हे रुद्र सेनापति ! हमारे घरों के शिशु गाय घोड़ा आदि की हिंसा मत करो यज्ञों में हवि प्रदान करने वाले हम आपको पुकारते हैं कि हमारे पराक्रमी वीरों का आप वध न करें ॥१६॥

नमो हिरण्यबाहवे सेनान्ये दिशां च पतये नमो नमो। वृक्षेभ्यो हरिकेशेभ्यऽ पशूनां पतये नमो नमः शिष्पञ्जराय त्विषीमते पथीनां पतये नमो नमो हरिकेशाः योपवीतिने पुष्टानां पतये नमो-नमो बभ्लुशाय ॥१७॥



अर्थ--समस्त दिशाओं में रक्षक स्वर्ण से चिन्हित भुजाओं वाले रुद्र को हमारा

नमस्कार हैं। हरे रङ्ग वाले वृक्षों पशुओं के रक्षक पति वर्ण और कान्तिमान पथिकों के पालक श्री रुद्र को हमारा नमस्कार हैं। उपवीत तथा हरित केशों वाले पुरुषों के स्वामी रुद्र को हमारा नमस्कार है ॥१७॥

नमो बभ्लुशाय व्याधिने ऽन्नानां पतये नमो नमो भवस्य हेत्यै जगतां पतये नमो-नमो रुद्रायाततायिने क्षेत्राणां पतये नमो नमः सूतायाहन्त्यै वनानां पतये नमो नमो रोहिताय।१८।

अर्थ—रक्तहीन रोग के रक्षक, अन्न पति को नमस्कार है, संसार के हितैशी जगतपति को हमारा नमस्कार है आततायियों के क्षेत्रपति तथा वनो के रक्षक रुद्र को हमारा नमस्कार हैं ॥१८॥

नमो रोहिताय स्थपतये वृक्षाणां पतये नमो नमो। भुवंतये वारिवस्कृतायौषधीनां पतये नमो मन्त्रिणे वाणिजाय कक्षाणाँ पतये नमो नम ऽउच्चैर्घोषाय क्रन्दयते पत्तीनां पतए

